( १० ) ब्रह्मचर्य—ब्रह्मचर्य का मन, वचन, काया से अच्छी तरह पालन करना।

## षडावश्यक

साधु को सुबह और शाम षडावश्यक की क्रियाएँ या प्रतिक्रमण करना आवश्यक है, कारण कि, उससे व्रतों में लगे दोषो की शुद्धि होती है और उसके लिए योग्य प्रायश्चित लेकर पुनः निर्मल बना जाता है। षडावश्यक मे सामायिक, चतुर्विंशतिस्तव, वन्दन, प्रतिक्रमण, कायोत्सर्ग और प्रत्याख्यान ये ६ आवश्यक होते हैं। ये आवश्यक आत्मशुद्धि के लिए बड़े उपकारक हैं और इसलिए उन्हें समस्त क्रिया का सार-रूप कहा है।

सर्वविरति-चारित्र को धारण करनेवाले की समझ और क्रिया कैसी होती है, यह मृगापुत्र की कथा द्वारा स्पष्ट रूप से समझा जा सकता है—

## मृगापुत्र की कथा

सुग्रीव-नामक एक रमणीय नगर था। उसमें बलभद्र-नामक राजा था। उसे मृगावती रानी से बलश्री नामक एक कुमार उत्पन्न हुआ था। परन्तु, लोगों में वह मृगापुत्र-नाम से प्रसिद्ध था।

मृगापुत्र मनोहर रमणियों के साथ अपने नन्दन-महल मे आनन्द-पूर्वक क्रीड़ा करता था। एक बार उस महल के झरोखे पर बैठकर नगर का निरीक्षण कर रहा था। वहाँ एक क्षात, दान्त साधु दिखलायी पड़े। वह निर्निमेष दृष्टि से उन्हें लगातार देखता रहा। ऐसा करते हुए उसे यह अध्यवसाय हुआ कि, 'ऐसा स्वरूप मैंने पहले कहीं देखा है।' और, उसे जातिस्मरण-ज्ञान उत्पन्न हो गया। उस ज्ञान से उसने अपने पूर्व भव देखे और उसमे समादरित साधुपन याद आया। इससे चारित्र के प्रति प्रेम हुआ और विषयो के प्रति वैराग्य उत्पन्न हुआ।

फिर, उसने माता-पिता के पास आकर कहा कि, "हे माता-पिता! पूर्व काल मे मैंने पाँच महाव्रतरूप संयम-धर्म पाला था, उसका स्मरण हुआ

है। अब मैं नरक, तिर्यंच आदि गति के दुःख-संकुल संसार-समुद्र में से निवृत्त होना चाहता हूँ। मुझे आज्ञा दीजिये। मैं सर्वविरति चारित्र की दीक्षा ग्रहण करूँगा।

'हे माता-पिता! किंपाकफल के समान निरन्तर कड़वा फल देनेवाले और एकान्त दुःख की परम्परा से सने हुए भोग मैंने खूब भोग लिये हैं। यह शरीर भी अशुचि से उत्पन्न हुआ है, इसलिए अपवित्र है, अनेक कष्टों का कारण और क्षणभंगुर है; इसलिए इसमें आसक्ति नहीं रही। अहो! सारा संसार दुःखमय है और उसमें रहनेवाले प्राणी जन्म-जरा-रोग-मरण के दुःखों से पीड़ित हैं!

'हे माता-पिता! घर जल रहा हो, उस समय उसका मालिक असार वस्तुओं को छोड़कर बहुमूल्य वस्तुओं को निकाल लेता है। यह लोक भी जरा और मरण से जल रहा है। आप मुझे आज्ञा दें तो उसके तुच्छ काम भोगों को छोड़कर, केवल अपने आत्मा को उबार लूँ।"

तरुण पुत्र की यह बात सुनकर माता-पिता ने कहा—"हे पुत्र! साधुपन बड़ा कठिन है। साधुपुरुष को जीवनपर्यंत प्राणीमात्र पर समभाव रखना पड़ता है, शत्रु और मित्र को समान दृष्टि से देखना होता है। और, फिर चलते, फिरते, खाते, पीते, यानी प्रत्येक क्रिया में होनेवाली सूक्ष्म हिंसा से विरमना पड़ता है। यह स्थिति सचमुच बड़ी दुर्लभ है।

"साधु जीवनपर्यन्त भूले-चूके भी असत्य नहीं बोलता। सतत सावधान रहकर हितकारी सत्य बोलना बहुत कठिन है।"

"साधु दाँत कुरेदने का तिनका भी खुशी से दिये गये बिना नहीं ले सकता। उसी प्रकार दोषरहित भिक्षा प्राप्त करना भी अत्यन्त कठिन है।

"कामभोगों के रस को जाननेवाले के लिए मैथुन से नितान्त विरक्त रहना कोई सामान्य बात नहीं है। साधुपुरुष धन, धान्य, दास, आदि किसी वस्तु का परिग्रह नहीं रखता। इस तरह सर्व वस्तुओं का त्याग कर ममता-रहित होना भी अति दुष्कर है।"

"साधु रात में किसी प्रकार का भोजन नहीं कर सकता।"

"हे पुत्र! तू सुकोमल है और भोग में डूबा हुआ है, इसलिए साधुपन पालने में समर्थ नहीं है। वालू का ग्रास जितना नीरस है; उतना ही नीरस संयम है। तलवार की धार पर चलना जितना कठिन है, उतना ही कठिन तपश्चर्या के मार्ग मे प्रयाण करना है। इसलिए, अभी तो भोग भोग, वाद मे चारित्रधर्म को खुशी से धारण करना।"

माता पिता के ऐसे वचन सुनकर मृगापुत्र ने कहा—"हे माता-पिता! आपका कहना सत्य है, पर निःस्पृही को इस लोक में कुछ भी अशक्य नहीं है। इस संसारचक्र में दुःखजनक और भयोत्पादक शारीरिक और मानसिक वेदनायें मैं अनन्त बार सहन कर चुका हूँ, इसलिए मुझे प्रव्रज्या लेने की अनुमति दीजिये।"

यह सुनकर माता-पिता ने कहा—"हे पुत्र! तेरी इच्छा हो तो भले दीक्षा ले, परन्तु चारित्र-धर्म मे दुःख पड़ने पर उसका प्रतीकार नहीं किया जा सकता।"

मृगापुत्र ने कहा—"आपका कथन सत्य है, परन्तु जगल मे पशु-पक्षी विचरते रहते हैं; उनके रोग-आतंक का प्रतीकार कौन करता है? वहाँ जैसे मृग अकेला सुख से विहार करता है, वैसे ही संयम और तपश्चर्या द्वारा मैं एकाकी चारित्रधर्म में सुखपूर्वक विचरूँगा।"

इस प्रकार दृढ़ वैराग्य देखकर माता-पिता का हृदय पिघल गया और उन्होंने कहा—"हे पुत्र! तुझे जैसे सुख उपजे वैसा कर।"

माता-पिता की अनुज्ञा मिलते ही उसने सर्वममत्व को इस तरह भेद डाला जैसे हाथी बख्तर को तोड़ डालता है। उसने समृद्धि, धन, मित्रों, स्त्री, पुत्रों और स्वजनो का भी त्याग कर दिया।

अब मृगापुत्र मुनि पाँच महाव्रत, पाँच समिति और तीन गुप्ति से युक्त होकर बाह्य और अभ्यंतर तपश्चर्या में उद्यमवत्त हुए और ममता,

अहंकार और आसक्ति को छोड़कर समभाव से रहने लगे। तत्पश्चात् ध्यानबल से कषायों का नाश करके प्रशस्त शासन में स्थिर हुए।

इस प्रकार ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप और विशुद्ध भावनाओं से अपने आत्मा को भावित कर, बहुत वर्षों तक चारित्र पालकर, अन्त में एक मास का अनशन करके श्रेष्ठ सिद्धगति को प्राप्त हुए।

तात्पर्य यह कि, आत्मा वैराग्य से भरपूर रँगा हुआ हो और महाव्रत धारण करने के बाद उनका यथार्थ पालन करे, एवं पाँच समिति, तीन गुप्ति और दसविध यतिधर्म का अनुसरण करे, उसका साधुपन सार्थक है और अन्त में वही इस संसार-समुद्र का पार पा सकता है।

## उपसंहार

महानुभावो ! यहाँ आत्मा, कर्म और धर्म इन तीन विषयों की व्याख्यानमाला पूर्ण होती है। ये तीनों विषय बड़े गंभीर हैं, उन्हें हृदयंगम करने की अत्यन्त आवश्यकता है। हमने तो इस व्याख्यानमाला में उनका संक्षिप्त ही विवेचन किया है; इसलिए इस सम्बन्ध में अभी कितनी ही सूक्ष्म और विशिष्ट बातें जाननी शेष रह जाती हैं। जैसे कि—

(१) दूसरी अरूपी वस्तु पर रूपी वस्तु का कोई प्रभाव नहीं होता, तो अरूपी आत्मा पर ही क्यों होता है?

(२) सुख का स्वरूप क्या है? सुख किसे कहते हैं?

(३) अत्यन्त अशान्ति और दुःख के समय में भी सुखशांति किस प्रकार मिल सकती है?

(४) कुशल अनुष्ठान प्रवृत्ति से पुण्यानुबन्धी पुण्य का बन्ध होता है और पहले बाँधे हुए कर्मों की निर्जरा भी होती है, तो एक ही प्रवृत्ति जो कर्मबन्धन करती है; निर्जरा भी कैसे कर सकती है?

(५) आत्मा का एक समय में एक ही उपयोग होता है और कर्म का बंध समय-समय में, आयुष्य न बाँधे तब तक सातों कर्मों का

होता है नउ सातो कर्मों की स्थिति तथा रस विभिन्न रूप में पड़ते हैं। तो, एक ही समय के एक ही उपयोग से विभिन्न कर्मों का बन्ध कैसे होता है ? और, विभिन्न स्थितियो और विभिन्न रसों का निर्माण कैसे होता है ?

( ६ ) धर्म भवांतर मे तो अच्छा फल देता ही है, वर्तमान काल में भी धर्मकार्य करते समय बहुत-से लाभ होते है। उदाहरण के लिए उतने समय तक पापक्रिया से बचे रहते हैं, पुराने कर्मों की निर्जरा होती है और नये पुण्यानुबन्धी पुण्य का बन्ध होता है तथा बँधते हुए पापकर्मों का बन्ध टाला पडता है। हमारी धर्म करनी देखकर दूसरो को धर्मकरनी करने का दिल हो और कुटुम्ब में धर्म के सस्कार पड़ते हैं, आदि, आदि वह अवसर पर कहा जायेगा।

जिसने धर्म की शुद्ध मन से आराधना की उसने अनन्त सुख पाया आप भी धर्म की आराधना द्वारा अनन्त सुख पायें।

**सर्वमङ्गलमाङ्गल्यं, सर्व कल्याणकारणम्।**
**प्रधानं सर्वधर्माणां, जैनं जयति शासनम्॥**

